# प्रस्तावना.

मित्रहो नाडी देखनेके अनेक ग्रंथ छपे है. जैसे नाडीज्ञानतरंगिणी. नाडीविज्ञान. नाडीप्रकाश. नाडीविवेक और बहुतसे ग्रंथ नाडीके लिखेहुएभी मौजूद है परंतु जैसा यह नाडीदर्पण छपा है ऐसा ग्रंथ इस विपयमें आजतक कहीं नहीं छपा. दूसरे बहुतसे ढपोलसंख वैद्य नाममात्रको नाडी देखते है परंतु वास्तवमें उनको नाडी ज्ञानही नहीं है। होय कहांसें ? वो सद्गुरुके पास पढे तो आवे सो पढनेसैं तो उनको सरम आती है; परंतु विनापढे घरवैठे पढजावे उनके वास्ते मेने यह नाडीदर्पण निर्माण करा है प्रथम इसमें आयुर्वेदोक्त नाडी देखनेकी विधी विस्तारपूर्वक लिखी है फिर यूनानी ग्रंथोंके आधारसें नब्ज परीक्षा लिखी फिर डाकटर लोग किसप्रकार देखते है उनका क्रम लिखा है और इनके यंत्रभी देखनेकी विधि सहित लिखे है केवल इस एक नाडीदर्पणके देखनेसैंही फिर अन्य नाडीके ग्रंथ देखनेकी बिलकुल इच्छा नहीं रहे प्रियवरों यह एकवार ३००० तीनहजार छपाथा सो हाथोंहाथ विकगया अब फिर पहलेसैं मोटा कागद और मोटे टाइपमें छापा है फिरभी कीमत नहीं बढाई गई यह ग्रंथ आपके हस्तगत है देखलीजिये सत्यासत्य निर्णय होजायगा

आपका पं० दत्तराम चौबे मथुरानिवासी

श्रीः।

# नाडीदर्पणस्य विषयानुक्रमणिका।

## अथैंग्लंडीयमतेन नाडीपरीक्षा.



## इंग्रजी संज्ञा.



इत्यनुक्रमणिका समाप्ता ॥

स्फिग्मोग्राफ यंत्रका स्वरूप·





नाडीकी असर पड़नेका स्वरूप·

मूत्रजन्य पदार्थ



ॐ

श्रीशम्वन्दे

श्रीनिकुञ्जविहारिणेनमः

# अथ नाडीदर्पणप्रारम्भः ।

## मङ्गलाचरणम्

श्रीमन्तं जगदीश्वरं गदगदाधारञ्च धन्वन्तरि-
मम्बां श्रीजगदम्बिकाप्रतिकृतिं श्रीकृष्णलालाभिधम् ।
तातं कृष्णपरावतारमहिमं नत्वा मुहुः संयतः
श्रीकृष्णांघ्रिसरोरुहद्वयसुधाधारामिलिंदायितः ॥ १ ॥
श्रीमन्माथुरमण्डलाभिजननः श्रीदत्तरामाभिधो
दृष्ट्वा तन्त्रसमूहमूहविधयाऽऽलोड्य स्वयं यत्नतः ।
बालानां सुखहेतवे मतिमतामानन्दसंप्राप्तये
नाडीदर्पणनामधेयकमिमं ग्रन्थं करोम्यादरात् ॥ २ ॥ युग्मम् ।

अर्थ—श्रीमान् जगदीश्वर रोग और अरोग्यके आधार ऐसे श्रीधन्वन्तरि भगवान् तथा जगन्माता ( लक्ष्मी ) के तुल्य रमा नामक अपनी माताको तथा कृष्णका परावतार ऐसे श्रीकृष्णलाल ( कन्हैयालाल ) नामक अपने पिताको वारंवार यत्नपूर्वक नमस्कारकर श्रीकृष्णचरणकमलयुगलामृत धाराको पानकरता भ्रमर और श्रीमधुपुरीमंडल अथवा माथुरद्विज ( चौबे ) नको मंडल कहिये समूह तामें निवास जाको, अथवा जन्म जाको ऐसा जो दत्तराम संज्ञक में सो अनेक शास्त्रसमूहको देख और स्वयं विधिपूर्वकयत्नसें मथनकर बालकोंके सुखकेलिये पंडितोंके आनन्दकी प्राप्तिकेअर्थ नाडीदर्पण नामकग्रंथको परमआदरसें करताहूं । यह ग्रंथ यथानाम तथा

गुणोंमेंभी है अर्थात् जैसें दर्पणसें इसप्राणीके संपूर्ण गुणदोष प्रगटहोतेहैं उसीप्रकार इसग्रंथसें नाडियोंके संपूर्ण गुणदोष उत्तम रीतिसें प्रगटहोतेहैं ।

वाग्भटः

रोगमादौ परीक्षेत तदनन्तरमौषधम् ॥
ततः कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत् ॥ ३ ॥

अर्थ—वाग्भट ग्रंथमें लिखाहै वैद्यको उचितहै कि प्रथम रोगकी परीक्षा करे रोगजाननेके अनंतर औषधकी परीक्षा करे रोग और औषध दोनों जाननेके पश्चात् ज्ञानपूर्वक अर्थात् सावधानीकेसाथ चिकित्साकरे यानी औषध देवे ।

लक्षयित्वा देशकालौ ज्ञात्वा रोगबलाबलम् ॥
चिकित्सामारभेद्वैद्यो यशः कीर्त्तिमवाप्नुयात् ॥ ४ ॥

अर्थ—देश और कालका लक्ष करके और रोगको बली और निर्बलित्व जानके जो वैद्य चिकित्साका प्रारम्भ करताहै वह यश, और कीर्त्तीको पाताहै।

रुग्णावस्थां ततो नाडीं भेषजं पथ्यमेव च ॥
देशं कालञ्च पात्रञ्च यो जानाति स वैद्यराट् ॥ ५ ॥

अर्थ—रोगीकी अवस्था, नाडी, औषध, पथ्य, देश, काल, और पात्रको जानताहै उसको वैद्यराज कहतेहैं ।

रोगोंके आठस्थान

रोगाक्रान्तशरीरस्य स्थानान्यष्टौ परीक्षयेत् ॥
नाडीं मूत्रं मलं जिह्वां शब्दस्पर्शदृगाकृतिम् ॥ ६ ॥

अर्थ—वैद्य रोगी मनुष्यके आठ स्थानोंकी परीक्षाकरे, जैसे कि नाडीपरीक्षा, मूत्रपरीक्षा, मलपरीक्षा, जिव्हापरीक्षा, शब्दपरीक्षा, स्पर्शपरीक्षा, नेत्रपरीक्षा, और रोगीकी आकृतिकी परीक्षा ।

नानाशास्त्रविहीनानां वैद्यानामल्पमेधसाम् ॥
नाड्याद्यष्टपरीक्षाश्च सुखार्थं प्रभवन्ति हि ॥ ७ ॥

अर्थ—अनेक शास्त्र पढनेकरके रहित अल्प बुद्धि वैद्योंके लिये यह नाडी आदि अष्टविधपरीक्षा सुखके अर्थ होवेगी ।

आद्यं तावन्नाडिकाविज्ञानादेव वातपित्तकफजनितानामसाध्यासाध्यकष्टसाध्यसभेदकविज्ञानं सुकरत्वेन भिषग्भिरवाप्यतेऽत एव तावन्निरूप्यते ॥ ८ ॥

अर्थ–यहां प्रथम वैद्योंको नाडीके देखनेसें ही वात, पित्त, और कफजनित साध्यासाध्य और कष्टसाध्य सभेदविज्ञान सहजमें प्राप्त होसक्ताहै, प्रथम उसी नाडीपरीक्षाका वर्णन करतेहै। प्रथम नाडी देखनेकी दिखातेहै।

नाडीज्ञानकी आवश्यकता

नाडीज्ञानं विना वैद्यो न लोके पूज्यतां व्रजेत् ॥
अतश्चातिप्रयत्नेन शिक्षयेद्बुद्धिमान्नरः ॥ ९ ॥

विना वैद्य संसारमें पूज्य (माननीय) नहीं होता अतएव बुद्धिवान् मनुष्यको उचितहै कि नाडीज्ञानको सद्गुरुसें अति यत्नपूर्वक सीखै अर्थात् नाडी देखनेका अनुभव करे।

बोधहीनं यथाशास्त्रं भोजनं लवणं विना ॥
पतिहीना यथा नारी तथा नाडीं विना भिषक् ॥ १० ॥

अर्थ–जैसें बोधविना शास्त्रपढनेकी शोभा नहीं, विना लवण भोजनके पदार्थ प्रियनहीं, और पतिके विना स्त्रीकी शोभा नहीं, उसीप्रकार नाडी ज्ञानके विना वैद्यकी शोभा नहींहै।

नाडीजिह्वार्तवादीनां लक्षणं यो न विन्दति ॥
मारयत्याशु वै जन्तून्स वैद्यो न च शोभनः ॥ ११ ॥

अर्थ–जो नाडीपरीक्षा, जिव्हापरीक्षा, और स्त्रीके आर्त्तवकी परीक्षा नहीं जाने वह मूढवैद्य तत्काल रोगियोंको मारताहै, इसीकारण ऐसा मूढवैद्य उत्तम नहींहै।

आदौ सर्वेषु रोगेषु नाडीजिह्वाप्रनेत्रकम् ॥
मूत्रार्त्तवं परीक्षेत पश्चाद्दुष्णं चिकित्सयेत् ॥ १२ ॥

अर्थ—वैद्य प्रथम संपूर्ण रोगोंमें नाडी, जिह्वा, नेत्र, मूत्र और आर्त्तवकी परीक्षाकर फिर रोगीकी चिकित्सा करे ।

नाडीज्ञानं विना यो वै चिकित्सां कुरुते भिषक् ॥
स नैव लभते लक्ष्मीं न च धर्मं न वै यशः ॥ १३ ॥

अर्थ—जो वैद्य विना नाडीपरीक्षाके जाने चिकित्सा करताहै वह धन, धर्म और यशको नहीं प्राप्तहोता परंच उसको अपयशकी प्राप्ति और मूर्ख कहलाताहै

नाड्या मूत्रस्य जिह्वायाः कुरु पूर्वं परीक्षणम् ॥
औषधं देहि तज्ज्ञाने वैद्य ! रुग्णसुखावहम् ॥ १४ ॥

अर्थ—हेवैद्य ! प्रथम नाडी, मूत्र, और जिव्हाका परीक्षण कर जब नाडी मूत्र और जिव्हाकी परीक्षाद्वारा रोगका निश्चय करलेवे तब रोगीको सुख-कारी ओषधी दे ।

यथा वीणागता तन्त्री सर्वान्रागान्प्रभाषते ॥
तथा हस्तगता नाडी सर्वान्रोगान्प्रकाशते ॥ १५ ॥

अर्थ—जैसें वीणाका तार संपूर्ण रागोंको सूचना करताहै उसी प्रकार हाथकी नाडी सर्वरोगोंको प्रकाशित करतीहै इस श्लोकका तात्पर्य यह है वीणाका तारभी जो बजाने वालेहैं उन्हीको उस तारके रागकी प्रतीत हो-तीहै उसी प्रकार हाथकी जो नाडीके जाननेवालेहै उन्हीको रोग प्रकाशित करतीहै जेसे मूर्खके वास्ते तारद्वारा राग नहीं मालूमहो उसी प्रकार मूर्खवै-द्यको नाडी देखना निष्प्रयोजनहै ।

नाडीलक्षणमज्ञात्वा निदानग्रन्थवाक्यतः ॥
चिकित्सामारभेद्यस्तु स मूढ इति कीर्त्यते ॥ १६ ॥

अर्थ—जो वैद्य नाडीके लक्षण विना जाने केवल निदानग्रंथके वाक्योंसें रोगपरीक्षा कर चिकित्सा करताहै वह मूढ ( मूर्ख ) ऐसा कहलाताहै ।

निदानपञ्चकादीनां लक्षणं वैद्यसत्तमः ॥
नाडींतु संवलीकृत्य चिकित्सामाचरेत्खलु ॥ १७ ॥

अर्थ–इसीकारण उत्तमवैद्य निदानपंचकादिके लक्षण जानके और उनमें नाडीके लक्षणभी मिश्रित ( सामिल ) करके चिकित्साका प्रारंभ करे।

कियत्स्वपि च चिह्नेषु ज्ञातेष्वपि चिकित्सितम् ॥
निष्फलं जायते तस्मादेतच्छृणवेकचेतसा ॥ १८ ॥

अ० कहतेहै कि बहुतसे चिन्ह जाननेपरभी चिकित्सा निष्फल, अतएव इस नाडीदर्पणग्रंथमें जो कहा जाताहै उसको हे वैद्य ! चित्तसैं सुन।

तत्रादौ प्रोच्यते नाडीपरीक्षातिप्रयत्नतः ॥
नानातन्त्रानुसारेण भिषगानन्ददायिनी ॥ १९ ॥

अर्थ–तहां प्रथम अनेक ग्रंथोंके अनुसार वैद्योंको आनंददायिनी यत्नपूर्वक नाडीपरीक्षा कहतेहैं।

क्वचिद्ग्रंथानुसंधानाद्देशकालविभागतः ॥
क्वचित्प्रकरणाच्चापि नाडीज्ञानं भवेदपि ॥ २० ॥

अर्थ–अब नाडीज्ञानकी परिपाटी कहतेहै कि कहीं तो नाडीज्ञान ग्रंथ होताहै, कहीं देश कालके जाननेसैं, और कहीं प्रकरण वससैं नाडीका होता है, तात्पर्य यहहै कि वैद्य केवल ग्रंथकेही भरोसैं न रहै, किंतु कुछ अबुद्धिसैं विचारे यह कौन स्थानहै, कौनसा कालहै, और ये रोगी क्या आहार विहार करके आयाहै, इसप्रकार अच्छी रीतिसैं विचारकर नाडीको कहे।

सद्गुरोरुपदेशाच्च देवतानां प्रसादतः ॥
नाडीपरिचयः सम्यक् प्रायः पुण्येन जायते ॥ २१ ॥

अर्थ–अब नाडीज्ञानकी उत्कृष्टता दिखातेहै कि सद्गुरु अर्थात् सद्वैद्यके बतानेसैं और देवताओंकी प्रसन्नतासैं तथा पूर्वजन्मके पुण्यकरके नाडीपरिचय होताहै, किंतु अपनेआप पढनेसैं और विना देवकृपाके तथा अधर्मी नास्तिकको नाडी देखनेका ज्ञान नहीं होताहै, अतएव जिसको नाडीज्ञानकी आवश्यकता होवे वो सद्गुरु और देवसेवा तथा धर्ममें तत्पर होय।

नाडीपरिचयो लोके न च कुत्रापि दृश्यते ॥
तेन यत्कथ्यते चात्र तत्समाधेयमुत्तमैः ॥ २२ ॥

अर्थ—नाडीका परिचय अर्थात् नाडीदेखनेका ज्ञान इससंसारमें कहीं नहीं दीखता इसीकारण जो इसग्रंथमें कहाजाताहे वो उत्तमपुरुषोंको अवश्य जानना चाहिये ।

परीक्षणीयाः सततं नाडीनां गतयः पृथक् ॥
न चाध्ययनमात्रेण नाडीज्ञानं भवेदिह ॥ २३ ॥

अर्थ—वैद्यको उचितहे कि निरंतर नाडीकी गतिकी परीक्षा कराकरे क्योंकी केवल पढनेहीसें नाडीका ज्ञान नहीं होता ।

न शास्त्रपठनाद्वापि न बहुश्रुतकारणम् ॥
नाडीज्ञाने मनुष्याणामभ्यासः कारणं परम् ॥ २४ ॥

अर्थ—नाडीके ज्ञानमें शास्त्रपठनसें अथवा बहुतनाडी संबंधी वार्त्ताओंके सुननेसें नाडीका ज्ञान नहीं होता, किंतु नाडीज्ञानमें मनुष्योंको केवल अभ्यासही परम कारणहै इससें अभ्यासकरे ।

नाडीगतिमिमां ज्ञातुं योगाभ्यासवदेकतः ॥
शक्यते नान्यथा वैद्य उपायैः कोटिशैरपि ॥ २५ ॥

अर्थ—वैद्यको इस नाडीकी गति जाननेमें समर्थहोना केवल योगाभ्यासके सदृश नाडीदेखनेके अभ्याससेंही होसकताहे, अन्य करोंडो उपायोंसेंभी नाडी ज्ञान नहीं होता ।

जलस्थलनभश्चारिजीवानां गतिभिः सह ॥
गतयो ह्युपमीयन्ते नाडीनां भिन्नलक्षणाः ॥ २६ ॥

अर्थ—जल, स्थल, और आकाशमें विचरनेवाले जीवोंकी गति ( चाल ) करकें भिन्नलक्षणा नाडियोंकी गति अनुमान करीजातीहे, अर्थात् जलचर जीव ( जोंक मेंडक आदि ) स्थलचरजीव ( सर्प, हंस, मोर आदि ) और आकाशचारीजीव ( लवा, बटेर, आदि ) ए जैसें चलतेहैं इनके सदृश नाडी चलतीहे, इनमें जिस दोषकी जैसी चाल नाडीकी लिखीहे उसको उसी प्रकारकी देखकर वैद्य नाडीको वातपित्तादिककी नाडी बतावे, अन्यथा नाडी ज्ञान होना कठिनहे ।

कीदृग्गतिस्तत्र विज्ञातव्या विचक्षणैः॥
च तच्छास्त्रं सद्गुरोर्ज्ञानशालिनः ॥ २७॥

अर्थ—वैद्यहोनेवाले प्राणीको उचितहै कि उत्तम ज्ञानवान् शास्त्रके ज्ञाता किस जीवकी कैसी गतिहै इसको सीखे और जो इसनाडी विषयके उनको पढे, किसी जगे हमने ऐसा लिखा देखाहै कि दशवर्षतो वैद्य-ग्रंथ पढे, और गुरूके आगे अनुभव ( आजमायस ) करे, क्योंकि यह पढनेका समय बहुत उत्तमहै, इस समय ग्रंथ और रोगीदोनो उपस्थि-तहै जो ग्रंथमें पढे उसको गुरूके आगे रोगीपर परीक्षा करे, यदि जो बात समझमें न आवे तो उसको उसीसमय गुरूसें पूछलेय तो संदेह निवृत्तहो फिर दशवर्ष वनमें रहकर वनवासियोंसें अर्थात् माली, काछी, भील, आदिसें औषधका नाम और उसके गुण तथा परीक्षा सीखे तब वैद्यक करनेका अधिकार होताहै।

कल्याणमपि वारिष्टं स्फुटं नाडी प्रकाशयेत्॥
रुजां कालिकवैशिष्ट्याद्भवेत्सापि विलक्षणा॥ २८॥

अर्थ—कल्याण ( शुभ ) और आरिष्ट ( अशुभ ) इन दोनोंको नाडी प्र-प्रकाशित करेहै। तथा कालके वैशिष्ट्य करके रोगके समय नाडी होजातीहै।

यल्लक्षणा तु नैरुज्ये नोदितायां तथा रुजि॥
वयःकालरुजां[१] भेदैर्भिन्नभावं बिभर्त्ति सा॥ २९॥

अर्थ—जैसी आरोग्य पुरुषकी नाडी होतीहै ऐसी रोगावस्थामें नहीं र-हती इसका यह कारणहै कि अवस्था, काल, और रोगोंके भेदकरके नाडी भावको धारण करतीहै। अर्थात् विपरीतता ग्रहण करतीहै।

---

१ ( वयःकालरुजां भेदैः ) इस लिखनेका यह प्रयोजन है कि जैसी नाडी बाल्य अव-स्थामें होती है ऐसी यौवन अवस्थामें नहीं और जैसी यौवन अवस्थामें होती है ऐसी वृद्धा-वस्थामें नहीं होती इसीप्रकार प्रातःकाल, मध्यान्ह, और सायंकालमें पृथक् पृथक् भावसें है तथा प्रत्येक रोगोंमें नाडीकी गति विलक्षण होती है। अर्थात् जैसी ज्वरवान्की नाडी होती है ऐसी अतिसारवान्की नहीं होती और जैसी अतिसारीकी ऐसी ग्रहणीरोग वालेकी नहीं होती। इत्यादि।

तदवस्थामतः प्राज्ञः सर्वथा सार्वकालिकीम् ॥
ज्ञातुं यतेत मतिमान् लक्षणैः सुसमाहितः ॥ ३० ॥

अर्थ—इसीसें चतुर वैद्यको उचितहे कि उस नाडीके सर्वकालकी सदैव लक्षणोंके जाननेका यत्न सावधानता पूर्वक करता रहे ।

नाडीके स्पंदनकाकारण

परिव्याप्याखिलं कायं धमन्यो हृदयाश्रयाः । वहन्त्यः शोणितस्रोतः शरीरं पोपयन्ति ताः ॥ ३१ ॥ हृदयाकुञ्चनाद्रक्तं कियदुत्प्लुत्य धामनीम् । तत्साञ्चितं तदुत्थञ्च प्रविश्य चापरास्वपि ॥ ३२ ॥ व्रजित्वा निखिलं देहं ततो विशति फुप्फुसम् । फुप्फुसाद्धृदयं याति क्रियैवं स्यात्पुनःपुनः ॥ ३३ ॥ रुधिरोत्प्लववेगेन धमनी स्पन्दते मुहुः । उत्प्लवप्रकृतेर्भेदाद्भेदः स्यात्स्पन्दनस्य च ॥ ३४ ॥ स्थौल्यादिकं धमन्याश्च तत्प्रकृत्यैव जायते । तत्प्रकारान्समासेन ब्रुवे वत्स । निशामय ॥ ३५ ॥

अर्थ—अब नाडीके चलनेका कारण कहतेहैं कि हृदयके आश्रित धमनी नाडी संपूर्णदेहमें व्याप्तहो रुधिरको स्रोतके द्वारा वहन करतीहे । उसी रुधिरके वहनेसें शरीरको पोषण करतीहे । उन संपूर्ण धमनी नाडियोंका आश्रय हृदयस्थ रक्ताधार यंत्रहे, रक्ताधार यह एक स्थूलमांसनलिका ऊपरकी तरफ कुछ उठीहुईहे । यह नली समुदाय धमनी नाडीका मूलभागहे । इसी स्थानसें धमनी नाडियोंकी अनेक शाखा प्रशाखा निकलीहे ये सपूर्ण देहमें व्याप्तहे । इस समस्त सूक्ष्म नलाकृति मांसनलीका नाम धमनी है धमनी मार्गसें हृदयका संचित रुधिर सकलदेहमें परिभ्रमण करके देहका पोषण करता है ।

हृदयपंत्र स्वभावसेंही सदैव खुलता मुँदता रहताहै, जैसे भिस्तीकी मछिद्र जलपूर्ण मशकको ऊपरसें दाबनेसें उस मशकके भीतरका जल जैसे छिद्रमें होकर बडेवेगसें निकलताहै, उसीप्रकार हृदयके मुँदनेसें हृदयस्थ रु- । कितनाहीं अंश उछलकर तत्संलग्न स्थूल धमनीमें प्रवेश करेहै । यह

हृदयका मुँदना जितनी देरमें होताहै उतने कालमें वह
धमनियोंके द्वारा समस्त देहमें परिभ्रमण करके फुप्फुसमें जाय-
होताहै, फुप्फुससें फिर दूसरीवार हृदयमें आताहै, और उसीप्रकार
जीतेहुए देहमें इसीप्रकार यह क्रिया एक नियमके साथ वारंवार
है, इस रुधिरके उत्प्लुव (उछलने) सें संपूर्ण धमनी स्पन्दन क-
फडकतीहै। रुधिर हृदयमेंसें वारंवार उछलकर धमनीके छिद्रमें प्रवेश
होकर वेगके साथ चलताहै; इसी कारण धमनी नाडी भी वारंवार तडफ-
तीहै। यह रुधिरके उत्प्लुव प्रकृति भेदसें धमनीके तडफडमें भेद होताहै।
यदि रुधिर मंदवेगसें उछले तो नाडी मंद प्रतीत होतीहै, और रु-
शीघ्र उछले तो नाडीभी शीघ्रचारिणी होतीहै] एवं रुधिरके स्वभावा-
नाडीमें स्थूलता, सूक्ष्मता, और कठिनत्वादि धर्म उत्पन्न होतेहैं। अब
जो अवस्था नाडीसें जैसे जैसे लक्षण होतेहैं उन सबको में आगे कहताहूं

नाडीके नाम

हिंस्रा स्नायुर्वसा नाडी धमनी धामनी धरा।
तन्तुकी जीवितज्ञा च शिरा पर्यायवाचकाः॥ ३६॥

स्नायु, वसा, नाडी, धमनी, धामनी, धरा, तंतुकी, जीवितज्ञा,
शिरा ये नाडीके पर्यायवाचक शब्द है अर्थात् ए नाडीके नामांतरहै।

नाडीके भेद

तत्र कायनाडी त्रिविधा। एका वायुवहा। अन्या
मूत्रविडस्थिरसवाहिनी। अपरा आहारवाहिनीति॥ ३७॥

देहकी नाडी तीन प्रकारकीहै, एक पवनको वहतीहै। दूसरी मल-
हड्डी, और रसको वहतीहै। तीसरी आहारको वहती है।

कन्दमध्ये स्थितानाडी सुषुम्नेति प्रकीर्त्तिता।
तिष्ठन्ते परितः सर्वाश्चक्रेऽस्मिन्नाडिकास्ततः॥ ३८॥

मध्यमें सुषुम्ना नाडी स्थितहै, इसी नाभिचक्र और सुषुम्ना ना-
चारोंतरफ संपूर्ण नाडी स्थितहैं।

नाभिमध्ये स्थितानाडी गोपुच्छाकृतिसर्वतः ।
तिष्ठन्ते परितः सर्वास्ताभिर्व्यातमिदं वपुः ॥ ३९ ॥

अर्थ–संपूर्ण नाडी नाभिके बीचमें गोपुच्छके सदृश स्थित हो सर्वत्र रहीहैं। जिनसें यह देह व्याप्त होरहाहै, जैसें गौकी पूंछ ऊपरके भागमें होतीहै और नीचेको क्रमसें पतली होतीहै. उसीप्रकार नाडीनको जानना, ये सब नाभीसे निकलकर चारोतरफ फैल गईहैं ।

सार्द्धास्त्रिकोट्यो नाड्योहि स्थूलाः सूक्ष्माश्च देहिनाम् ।
नाभिकन्दनिबद्धास्तास्तिर्यगूर्ध्वमधःस्थिताः ॥ ४० ॥

अर्थ–इन मनुष्योंके देहमें छोटी ओर बडी सब मिलकर ३५००००००० साडेतीन करोड नाडीहैं, वो सब नाभिसें बंधीहुई तिरछी, ऊपर, और देहके अधोभागमें स्थितहै।

तिस्रः कोट्योऽर्द्धकोटी च यानि लोमानि मानुषे ।
नाडीमुखानि सर्वाणि घर्मबिन्दूंक्षरन्ति च ॥ ४१ ॥

अर्थ–ऊपरके श्लोकमें जो साडे तीनकरोड नाडी कहीहैं. वो मनुष्यके देहमें जितने रोमहैं वो सब उन नाडियोंके मुखहैं, उनमें पसीना झडता रहताहै।

द्विसप्ततिसहस्रन्तु तासां स्थूलाः प्रकीर्त्तिताः ।
देहे धमन्यो धन्यास्ताः पञ्चेन्द्रियगुणावहाः ॥ ४२ ॥

अर्थ–उन साडेतीन करोड नाडियोंमें १०७२ एकहजार और बहत्तर स्थूल नाडीहैं, वो धमनी देहमें पवनको धमातीहैं। और पंचेन्द्रियोंके गुण (शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गंध) को वहतीहैं।

आपादतः प्रततगात्रमशेषमेषा-
मामस्तकादपि च नाभिपुरःस्थितेन।
एतन्मृदङ्ग इव चर्मचयेन नद्धम्
कायं नृणामिह शिराशतसप्तकेन ॥ ४४ ॥

... सातसौ नाडीन्सैं मस्तकसैं ले पैरोंतक संपूर्ण देह है जैसैं मृदंगमें सर्वत्र चर्मकी रस्सी खिचिहुई होतीहैं, उसीप्रकार मनु- देह इन सातसौं नाडियोंसैं बन्द्ध होरहीहै।

सप्तशतानां मध्ये चतुरधिकाविंशतिः स्फुटास्तासाम्।
एका परीक्षणीया दक्षिणकरचरणविन्यस्ता ॥ ४५ ॥

१। सातसौं नाडियोमें २४ चौंवीस नाडी मुख्यहैं, उनमेंभी दहने हाथ और पैरमें स्थित मुख्य एक नाडीकी परीक्षा करनी चा- ... इसपदके कहनेसे यह प्रयोजनहै कि धमनी नाडीचो- जैसें लिखाहै।

तिर्यक्कूर्मो देहिनां नाभिदेशे
वामे वक्रं तस्य पुच्छन्तु याम्ये।
ऊर्द्ध्वे भागे हस्तपादौ च वामौ
तस्याधस्तात्संस्थितौ दक्षिणौ तौ ॥ ४६ ॥

वक्त्रे नाडीद्वयं तस्य पुच्छे नाडीद्वयन्तथा।
पञ्च पञ्च करे पादे वामदक्षिणभागयोः ॥ ४७ ॥

अर्थ--मनुष्योंके नाभिदेशमें तिरछा कूर्म ( कछवा ) स्थितहै, बांई तरफ उसका मुखहै और दहनी तरफ पूंछहै, ऊपरके भागमें बांईतरफ हाथहै, और दक्षिण पैरहै उस कच्छपके मुखमें दोनाडी, पूंछमें दो, और हाथ पैरोंमें और बांई तरफ पांच पांच नाडी जाननी।

फिर उसी श्लोककी व्याख्या करतेहैं "तासां मध्ये एकेति" इस प- ... यह प्रयोजन है कि यद्यपि हाथपैरोंमें पांच पांच नाडीहैं परंतु उ-

१ शतानि सप्त नाड्यस्तु कथिता याः शरीरिणाम्। संभूयांगुष्ठमूले तु शिराभेकामधिष्ठिता।

नमेंभी पुरुषके दहने हाथ पैरकी एक एक नाडी मुख्यहै, और स्त्रीके हाथ पैरकी एक एक नाडी मुख्यहै यह अर्थांशसें जाना जाताहै अत एव वैद्यको इन्हींकी परीक्षा करनी चाहिये जैसे लिखाहै ।

वामे भागे स्त्रिया योज्या नाडी पुंसस्तु दक्षिणे ।
इति प्रोक्तो मया देवि सर्वदेहेषु देहिनाम् ॥ ४८ ॥

अर्थ—स्त्रीके वामभागकी और पुरुषके दहने भागकी नाडी देखे हेदेवि ! यह सर्व देहधारियोंमें देखनेकी विधि मैंने कहीहै, परंतु जो नपुंसक हैं उनमें प्रथम यह परीक्षाकरे कि यह स्त्रीपंढ है या पुरुषपंढ पश्चात् स्त्रीपंढकी बामहाथकी और पुरुषपंढके दहने हाथकी नाडी देखे इनमें समानता सर्वथा नहीं होसकती, और कृत्रिम ( बनेहुये ) हिजडे होतेहै उनकी नाडी यथा प्रकृतिमें स्थित होतीहै और " चरणेति " इस पदके धरनेसें कोई कहताहै कि वाम पैरकी नाडीको दहनी गांठके पिछाडीके पार्श्व भागमें देखनी और दहने पैरकी नाडी बाई ग्रंथिके पिछाडीके पार्श्वमें देखनी यह श्रेष्ठ पुरुषोंकी आज्ञाहै कोई छः स्थानोंकी नाडी देखना लिखताहै-यथा ।

अङ्गुष्ठमूले करयोः पादयोर्गुल्फदेशतः ।
कपालपार्श्वयोः षड्भ्यो नाडीभ्यो व्याधिनिर्णयः ॥ ४९ ॥

अर्थ—हाथोंकी नाडी अंगूठेकी जडमें देखे, और पैरोंकी नाडी टकनाओंके नीचे देखे, मस्तककी नाडी दोनों कनपटीयोंमें देखे, इस प्रकार इन छः स्थानकी नाडी देखनेसें व्याधिका यथार्थ निर्णय होताहै ।

नाभ्योष्ठपाणिपात्कण्ठनासोपान्तेषु याः स्थिताः ।
तासु प्राणस्य सञ्चारं प्रयत्नेन विभावयेत् ॥ ५० ॥

अर्थ—नाभी, होठ, पैर, हाथ, कंठ, और नासिकाके समीप भागमें जो नाडी स्थितहै उनमें प्राणोंके संचारको यत्नपूर्वक जाने, अर्थात् इन स्थानोंमें सदैव प्राण पवनका संचार होताहै, इसीसें अत्यंत उपद्रवमें इन स्थानोंकी नाडी देखनी चाहिये ।

लक्ष्याः षोडश प्राणबोधकाः ॥ ८१ ॥

., पैर, कंठ, नासिका, नेत्र, कान, जिव्हाका अंतभाग और . लिंग ) इनके वामभाग और दक्षिणभागमें नाडी देखनी क्योंकि नाडी प्राणबोधकहै ऐसा जानना।

कण्ठनाडी

आगन्तुकं ज्वरं तृष्णामायासं मैथुनं क्लमम् ।
भयं शोकञ्च कोपञ्च कण्ठनाडी विनिर्दिशेत् ॥ ८२ ॥

., तृषा, परिश्रम, मैथुन, ग्लानि, भय, शोक, और कोप रोगोंके कंठनाडी देखकर कहे।

नासानाडी

मरणं जीवनं कामं कण्ठरोगं शिरोरुजाम् ।
श्रवणानिलजान् रोगान्नासानाडी प्रकाशयेत् ॥ ८३ ॥

अर्थ—मरण, जीवन, कामबाधा, कंठरोग, मस्तकरोग, कानके, और रोगोंको नासिकाकी नाडी प्रकाशित करतीहै।

उक्त नाडियोंका प्रमाण

हस्तयोश्च प्रकोष्ठान्ते मणिबन्धेऽङ्गुलिद्वयम् । पादयोर्नाडिकास्थानं गुल्फस्याधोऽङ्गुलिद्वयम् ॥ ८४ ॥ कण्ठमूलेऽङ्गुलिद्वंद्वं नासायामङ्गुलिद्वयम् । एवमप्यङ्गुलिद्वंद्वमग्रतः कर्णरन्ध्रयोः ॥

अर्थ—अब अन्यनाडी किस किस भागमेंहै और वो कितनी बडीहै यह है। तहां दोनो हाथके प्रकोष्ठान्तमें जहां मणिबंध अर्थात् पहुंचाहै उ- दो अंगुल नाडी देखनेका स्थानहै और पैरोंमें टकनाके नीचे दो अंगुल स्थानहै तथा कंठकी जडमें अर्थात् हसलीमें दो अंगुल एवं नासि- दो अंगुल नाडीका स्थानहै। इसी प्रकार दोनो कर्णके छिद्रके अग्र- भी दो दो अंगुल नाडीके परीक्षाका स्थानहै। तात्पर्य यहहै कि जब नाडी प्रतीत न होवे तब इन स्थानोंकी नाडी देखनी।

निस्तुपयवएकस्तत्प्रमाणाङ्गुलं स्यात्
तदुभयमितसञ्ज्ञन्येव नाडीप्रचारः ।
न भवति यदि तस्मिन् गेहिनी गेहमध्ये
कथमिह गृहमेधी तत्र जीवस्तदा स्यात् ॥ ५६ ॥

अर्थ–छिलका रहित एक यवके प्रमाण इस जगे अंगुल मानाहै। दो अंगुल प्रमाण स्थानमें नाडी रहती है यदि देहरूप घरमें नाडीरूप स्त्री न होवे तो जीवरूप जो गृहस्थीहै सो क्याकरे, अर्थात् यावत्काल नाडी रहतीहै तवतक जीवहै विना स्त्रीके घरमें रहना निंदितहै " धिग्गृहं गृहिणींविना " तात्पर्य यहहै कि जीव पुरुष-नाडी स्त्री, ये अन्योन्यएकके विन दूसरा नहीं रहसकता।

परीक्षणीय

वातं पित्तं कफं द्वंद्वं सन्निपातं तथैव च ।
साध्यासाध्यविवेकश्च सर्वं नाडी प्रकाशयेत् ॥ ५७ ॥

अर्थ–वात पित्त कफ द्वंद्वज दोष और सन्निपात एवं साध्यासाध्य [ चकारसें कष्टसाध्य ] इनकी संपूर्ण विवेचनाको नाडी प्रकाशित करती है।

इति श्रीमाथुरकृष्णलालसूनुना दत्तरामेण सङ्कलिते नाडीदर्पणे प्रथमावलोकः

नाडीज्ञानसमय

प्रातः कृतसमाचारः कृताचारपरिग्रहम् ।
सुखासीनः सुखासीनं परीक्षार्थमुपाचरेत् ॥ १ ॥

अर्थ–अब नाडी देखनेका समय कहतेहैं कि चिकित्सक प्रातःकालमें प्रातःकृत्य समाप्तिके अनंतर नाडीपरीक्षार्थ रोगीके समीप प्राप्त हो रोगीके प्रातःकृत्य समाप्तिके पश्चात् उसको सुखपूर्वक बैठाकर इसीप्रकार आप सुखपूर्व बैठकर यथाविधान नाडी परीक्षा करे। इसजगे प्रातःकालका तो उपलक्षण मात्रहै किंतु मध्यान्ह और सायंकालमें भी नाडी परीक्षा जैसे लिखाहै " मध्यान्हे चोष्णतान्विता " इत्यादि।

निषिद्धकाल

भुक्तस्य क्षुत्तृष्णातपसेविनः । व्यायामाक्रा-
सम्यङ् नाडी न बुध्यते ॥ २ ॥ तैलाभ्यक्ते
भोजनान्ते तथैव च । उद्वेगादिषु नाडी च न
॥ ३ ॥

अर्थ—तत्काल स्नानकराहो, तत्काल भोजन कराहो, अथवा "सुप्तस्य" निद्रित, क्षुधित, तृषार्त, गरमीसें घबडाया हुआ तथा व्यायाम-देह जिसका ऐसे मनुष्यकी नाडी भलेप्रकार प्रतीत नही हो, उसी-जिसने तेल लगायाहो, मैथुनान्तमें भोजनके मध्यमें उद्वेग आदि समयमें यथार्थगति निश्चय नही हो, अतएव वैद्य इन समयोंमें नाडीपरीक्षा किंतु रोगीका चित्त जिससमय स्वस्थहोय तब नाडी देखे, परंतु वा-क्षणिक रोगोंमें यह उक्तनियम नहींहै ।

नाडीदेखने योग्य वैद्य

स्थिरचित्तः प्रसन्नात्मा मनसा च विशारदः ।
स्पृशेदङ्गुलिभिर्नाडीं जानीयाद्दक्षिणे करे ॥४॥

अर्थ—अब नाडी देखने योग्य वैद्य कहते हैंकि जो स्थिरचित्त और प्रसन्न आत्मा तथा मनकरके चतुर ऐसा वैद्य तीन उंगलियोंसें दहने हाथकी स्पर्श करके उसकी गतिकी परीक्षा करे ।

मूढ वैद्य

पीतमद्यश्चलात्मा मलमूत्रादिवेगयुक् ।
नाडीज्ञानेऽसमर्थः स्याल्लोभाक्रान्तश्च कामुकः ॥ ५ ॥

अर्थ—जिसने मद्य पीरक्खाहो, और चंचल चित्त, मल मूत्र बाधा लग लोभी और कामीहो ऐसे वैद्यको नाडी न दिखावे, क्योंकि यह जाननेमें असमर्थ है ।

---

* सुप्ते च तथा च भोजनान्तरे । तथा न ज्ञायते नाडी यथा दुर्गतरा नदी ॥ इति

### नाडी देखने योग्य रोगी

त्यक्तमूत्रपुरीषस्य सुखासीनस्य रोगिणः ॥
अन्तर्जानुकरस्यापि नाडी सम्यक् प्रबुद्ध्यते ॥ ६ ॥

अर्थ–अब नाडी देखनेके योग्य रोगी कहतेहैं कि जो मलमूत्रका त्याग करचुकाहो, और सुखपूर्वक घोंटुओंके भीतर हाथको करे गा.. नीसें बैठाहो, ऐसे रोगीकी नाडीको वैद्य देखे, क्योंकि ऐसे मनुष्यकी भली रीतिसें जानी जातीहैं।

### नाडीदर्शनमेंअयोग्य प्राणी

धूर्त्तमार्गस्थविश्वासरहिताज्ञातगोत्रिणाम् ॥
विनाभिशंसनं वैद्यो नाडीद्रष्टा च किल्बिषी ॥ ७ ॥

अर्थ–अब कहतेहैं ऐसे मनुष्योंकी नाडी वैद्य न देखे, कि जो धूर्तहे मार्गमें चलते चलते दिखाने लगे, और जिसको विश्वास नहीहैं, जिसकी जातपाँति वैद्य नहीं जाने, और विनकहे अर्थात् जबतक थवा उस रोगीके बांधव न कहे तबतक वैद्य नाडी न देखे, यदि की वैद्य नाडी देखेतो पाप भागी होताहै।

हाथको हटाय नाडीको दाबे, और बाए हाथसैं रोगीके हाथको
नाडीकी परीक्षा करे।
इसवास्ते " दक्षिणकराङ्गुलिकात्रयेण " यह पद केवल उपलक्षण मा-
किंतु नाडी वामहाथसैं भी देखे यदि ऐसा न मानोंगे तो फिर अ-
देखना किसप्रकार होगा। और बाजे वैद्य दहने हाथकी नाडी
और वामहाथकी दहनेसैं देखतेहैं यह ठीकहै।
कदाचित् कोई शंकाकरे कि एकही हाथकी नाडी देखनेसैं रोग जाना-
फिर दोनों हाथकी देखना व्यर्थहैं, इसलिये कहतेहैं कि बहुतसे म-
वामअंगही चेष्टावाले होतेहैं, अतएव ऐसे मनुष्योंके वामअंगकी न-
नहीं देखीजाय तबतक यथार्थ ज्ञान नहीं होता। दूसरे दोषोंके
नाडीके वाम दक्षिणमें भेद होजाताहै, अथवा यह परंपराहै, इसीसैं लो-
देखतेहैं।

दूसरा प्रकार

ईषद्विनामितकरं विततांगुलीयं
बाहुप्रसाररहितं परिपीडनेन ॥
ईषद्विनम्रकृतकूर्परवामभाग-
हस्ते प्रसारितसदंगुलिसंधिके च ॥ ९ ॥
अंगुष्ठमूलपरिपाश्चिमभागमध्ये
नाडीप्रभंजनगतिं प्रथमं परीक्षेत् ॥ १० ॥

अर्थ—वैद्य रोगीके हाथको किंचिन्मात्र नवायकर और हाथकी उंगलि-
एकत्र कर तथा भुजाकों बहुत लंबी न होनेदे और हाथ पट्टी आदिसैं
न हो क्योंकि पट्टीआदिके बंधनसैं नाडीकी गति रुकजातीहै फिर रोगीके
(कोहनीके वामभाग) को पकड अंगुली और उनकी संधिसहित हाथ-
रोगीके अंगुठेके पिछलेभागमें प्रथम वातकी परीक्षा करे, कारण
कि आदिमें वातका स्थानहै अतएव प्रथम वातकी परीक्षा करनी चाहिये।

प्रदर्शयेद्दोषनिजस्वरूपं व्यस्तं समस्तं युगलीकृतं च ॥
मूकस्य मुग्धस्य विमोहितस्य दीपप्रभावा इव जीवनाडी ॥ ११ ॥

अर्थ—यह जीवनाडी गूंगेके मूढके और मोहितपुरुषके पृथक् पृथक् मिले तथा द्वंद्वज दोषोंका जो निज स्वरूप है उसको दिखाती है, जैसें दीपक अपने प्रकाशसें घरमें स्थित पदार्थोंको दिखाता है।

स्त्रीणां भिषग्वामहस्ते वामे पादे च यत्नतः ॥ शास्त्रेण संप्रदायेन तथा स्वानुभवेन च ॥ परीक्षेद्रत्नवच्चासावभ्यासादेव जायते॥१२॥

अर्थ—वैद्य स्त्रियोंके वामहाथ और वामपैरमें शास्त्रकी संप्रदायसें और अपने अनुभवद्वारा रत्नके समान नाडी परीक्षा करे, यह परीक्षा केवल अभ्याससाध्य है. तात्पर्य यह है कि जैसें जौंहरी रत्नपरीक्षामें अभ्यास करनेसें रत्नकी परीक्षा करता है उसीप्रकार इस नाडीका देखनाभी रत्नपरीक्षाके समान है, अतएव इसके देखनेमें वैद्य अभ्यास करे।

देखी है यदि उसके रोग प्रगटहोनेवाला होवे तो उस रो-
नाडीद्वारा बहुत सुगमतासें हो सकता है इसीसें लिखाहै यथा।

सुस्थनाडीपरीक्षणम् ॥ १४ ॥

होनहार रोगज्ञानके अर्थ वैद्यको स्वस्थ ( रोगरहित ) म-
करनी चाहिये।

जायते भिषक् ॥ त-
सुस्थानामपि देहिनाम् ॥ १५ ॥
॥ तासु जी-
सञ्चारं प्रयत्नेन निरूपयेत् ॥ १६ ॥

लिखा है कि-स्पर्शनादिके अभ्याससें अर्थात् प्रत्ये-
देखनेसें यह वैद्य नाडीका ज्ञाता होता है, अतएव यह वैद्य स्व-
नाडी देखाकरे, उस नाडीके स्पर्शसें, पीडन ( दाबनें ) सें,
ऊंगलियोंमें लगनेसें ) वेदन ( तडफ ) सें और मर्दन करना इन का-
वैद्य उन नाडियोंके जीवसंचारको निरूपण करे।

गुरुतोऽत्र प्रयत्नेन वैद्येन शुभमिच्छता ॥
ज्येष्ठेनांगुष्ठमूलेन नाडीपुच्छं परीक्षयेत् ॥ १७ ॥

यत्नपूर्वक गुरुसें अर्थात् गुरुद्वारा अंगुठेकी जडमें ना-
परीक्षा करे, तात्पर्यार्थ यह है कि जो वैद्य अपने हितकी चाह-
वो गुरुद्वारा नाडीपरीक्षा सीखे स्वयंही न देखनेलगे, ज्येष्ठ कहनेसें
बृहन्निम्नभाग जानना।

नाडीं वायुप्रवाहेन शास्त्रं दृष्ट्वा च बुद्धिमान् ॥
गुरूपदेशं संस्मृत्य परीक्षेत मुहुर्मुहुः ॥ १८ ॥

पवनके संचार करके और शास्त्रके अनुसार तथा
उपदेशको स्मरणकर वारंवार नाडीकी परीक्षा करे।

वारत्रयं परीक्षेत धृत्वा धृत्वा विमुच्य च ॥
विमृश्य बहुधा बुद्ध्या रोगव्यक्तिं तु निर्दिशेत् ॥ १९ ॥

अर्थ–वारंवार नाडीपर उँगली रखे और हटायले अर्थात् नाडीको दबायके ढीली छोडदेवे इसप्रकार करनेसें नाडीकी सबलता और नि चौडाव लंबाव तथा शीघ्रता और मंदताका ज्ञान होता है । इसप्रकार तीन वार परीक्षाकर संपूर्ण नाडीकी व्यवस्था अपने मनमें विचार कर फिर रोग- व्यक्ति कहे अर्थात् इसरोगीके देहमें अमुक रोगहै ऐसे विना विचारे न कहे ।

अंगुलित्रितयैः स्पृष्ट्वा क्रमाद्दोषत्रयोद्भवैः ॥
मन्दां मध्यगतां तीक्ष्णां त्रिभिर्दोषैस्तु लक्षयेत् ॥ २० ॥

अर्थ–नाडीको तीन उँगलियोंके स्पर्शसें तीनोदोषोंकरके मन्द, मध्य, और तीक्ष्ण गति जाननी, अर्थात् प्रथम उँगलीमें मध्यस्पर्शहोनेसें वातकी, और बीचकी उँगलीमें तीक्ष्णस्पर्श होनेसें पित्तकी, और अंतकी उँगली (अ- नामिका ) में मंदस्पर्श होनेसें कफकी नाडी जाननी ।

रोगरहितमनुष्यकी नाडी

भूलता भुजगप्राया स्वच्छा स्वास्थ्यमयी शिरा ॥
सुखितस्य स्थिरा ज्ञेया तथा बलवती मता ॥ २१ ॥

अर्थ–स्वस्थ अवस्थाकी नाडी केंचुआ और सर्पके समान टेढी गतिसें और पुष्ट तथा जडता रहित होती है यह नैरोग्य पुरुषकी नाडीके लक्षण है तथा सुखी पुरुषकी नाडी स्थिर और बलवान् होती है ।

नाडीके देवता

वातनाडी भवेत् ब्रह्मा पित्तनाडी च शंकरः ॥
श्लेष्मनाडी भवेद्विष्णुस्त्रिदेवा नाडिदेवताः ॥ २२ ॥

अर्थ–वातनाडीका ब्रह्मा, पित्तनाडीका शंकर, और कफनाडीका पति विष्णु है ।

नाडीन्के वर्ण

वातनाडी भवेन्नीला पित्तनाडी तु पाण्डुरा ॥
श्वेता तु कफनाडी स्यादेवं वर्णान् संवदेत् ॥ २३ ॥

अर्थ–वातकी नाडीका वर्ण नील है, पित्तकी नाडीका पीला, कफना- डीका श्वेत, इसप्रकार नाडीके वर्ण कहने चाहिये ।

नाडीन्का स्पर्श

भवेदुष्णा कफनाडी तु शीतला ॥
वातनाडी भवेन्मध्या एवं स्पर्शविनिर्णयः ॥ २४ ॥

नाडी स्पर्श करनेसैं गरम प्रतीत होतीहै, कफकी नाडी शी-
और वातकी नाडीका स्पर्श मध्यम होताहै इस प्रकार नाडीका
।

कालपरत्व नाडीकी गति

प्रातः स्निग्धमयी नाडी मध्यान्हे चोष्णतान्विता ॥
सायान्हे धावमाना च रात्रौ वेगविवर्जिता ॥ २५ ॥

अर्थ—स्वभावसैंही नाडी प्रातःकाल स्निग्ध, मध्यान्हमें उष्ण, और सा-
वेगवती, तथा रात्रिमें वेगवर्जित होतीहै।

अथ वातादिस्वभावक्रम

आदौ च वहते वातो मध्ये पित्तं तथैव च ॥
अन्ते च वहते श्लेष्मा नाडिकात्रयलक्षणम् ॥ २६ ॥

अर्थ—अब वातादिकका स्वभाव क्रम कहतेहै, जिस समय वैद्य कोहनीको
है। उसके द्वितीयक्षणमें प्रथम वातकी नाडी फिर मध्यमें पित्तकी
अंतमें कफकी नाडी चलती है। यह द्वितीयादिक्षणोंमें जाननी। कोई
है कि आदिमें वातकी बीचमें पित्तकी और अंतमें कफकी नाडी च-
है यह बात सर्वथा निर्मूल है क्योंकि स्थानका नियम किसी जगे नहीं
करा, विशेष आगे कहते है यथा।

उक्त श्लोकका विरोधीवचन

आदौ च वहते पित्तं मध्ये श्लेष्मा तथैव च ॥
अन्ते प्रभञ्जनो ज्ञेयः सर्वशास्त्रविशारदैः ॥२७॥

अर्थ—आदिमें पित्तकी मध्यमें कफकी और अंत्यमें वातकी नाडी सर्व
वैद्योंकरके जाननी।

1 चिराद्रोगविवर्जितेति पाठान्तरम्।

## नाडीचक्रमिदम्

| वात | पित्त | कफ | नाडीके नाम |
| --- | --- | --- | --- |
| स्याम हरित | पीत लाल नील· | सपेद | नाडीके वर्ण |
| ब्रह्मा | शिव | विष्णु | नाडीके देवता |
| न गरम न शीतल किंतु मध्यम | गरम | शीतल | नाडीका स्पर्श |
| विसम | दीर्घ | न्हस्व | नाडीमाप |
| गंधहीन | तीव्रगंध | मध्यमगंध | नाडीकी गंध |
| तिर्यग्गमन | ऊर्ध्वगमन | अधोगमन | नाडीका गमन |
| हलकी | हलकी | भारी | नाडीका गुरुता और लघुता |
| रात्रिदिवाबली | दिवाबली | रात्रिबली | नाडीके बलवान् होनेका समय |

उक्त श्लोकका पुष्टिकर्त्ता दृष्टान्त

तृणं पुरःसरं कृत्वा यथा वातो वहेद्बली ॥ शेषस्थंच तृणं गृह्य पृथिव्यां वक्रगो यथा ॥ २८ ॥ एवं मध्यगतो वायुः कृत्वा पित्तपुरस्सरम् ॥ स्वानुगं कफमादाय नाड्यां वहति सर्वदा ॥ २९ ॥

अर्थ—इस वाक्यको दृष्टान्त देकर पुष्ट करतेहैं कि जैसे प्रबलवात अर्थात् आंधी, तिनकाओंको अगाडी करके और कुछ पिछाडीके तिनकाओंको लेकर आप बीचमें टेढी होकर चलतीहै।इसीप्रकार मध्यगत वायु पित्तको अगाडीकर और अपने पिछाडी कफको करके बीचमें आप टेढी होकर ।

अतएव च पित्तस्य ज्ञायते कुटिलागतिः । वक्रा प्रभञ्जनस्यापि प्रोक्ता मन्दा कफस्य च ॥ ३० ॥ पित्ताग्रेऽस्ति गतिः शीघ्रा तृणस्येति विदृश्यताम् ॥ मन्दानुगस्य वक्रा वै मारुतो मध्यगस्य ह ॥ ३१ ॥ तथात्रैव च ज्ञातव्या गतिर्दोषत्रिकोद्भवा ॥ नान्यथा ज्ञायते स्नायुगतिरेतद्विनिश्चितम् ॥ ३२ ॥

गति कुटिलहै, और वातकी गति टेढी एवं क-
प्रतीत होतीहै। पित्तकी शीघ्रगति सो आंधीमें तृणके देखनेसें
। और जैसें आंधीमें पिछाडीके तृणकी मंदगति होतीहै उसी
पिछाडी कफकी मंदगतिहै। और जैसें आंधीके बीचमें पवन-
तिरछी होतीहै। उसीप्रकार इसनाडीके बीचमें वातकी गति
प्रतीत होतीहै इसप्रकार ही नाडीकी गति प्रतीत होतीहै। अन्य
।

हमको शंकाहै कि नाडीका और आंधीका क्या संबंधहै, क्योंकि
आगे पीछे और बीचमें पवनही कहातीहै, परंतु नाडीमें तो न्यारे
जैसे वात, पित्त, तथा कफ, और पवनका एकही कर्महै परंतु
दोषोंके कर्म पृथक् पृथक् है, इस कारण यह दृष्टान्तही असंभवहै
हरण कर्त्ता नहींहै।

ग्रंथकर्त्ताकामत

इदानीं कथयिष्यामि स्वमतं शास्त्रसंमतम् ॥ मिथ्या-
रोपितवादस्य खण्डनं लोकरञ्जनम् ॥ २३ ॥ वातम-
ग्रे वदन्त्येके पित्तमग्रे च केचन ॥ हास्यास्पदमिदं
सर्वं न तु सत्यं मनागपि ॥ २४ ॥

हम शास्त्रसंमत तथा मनुष्योंकी रंजना (प्रसन्नता) को और
वादका खंडनरूप अपने मतको कहतेहै। जैसे कोई तो वातकी
पित्तकी नाडीको आगे बतलाताहै, यह केवल उनके हास्यका
किंतु किंचिन्मात्रभी सत्य नहींहै इसप्रकार माननेसें बडाभारी अन-
जैसें आगे लिखतेहै।

पित्तभवे व्याधौ वुद्ध्यतिक्रमतो यदि ॥ वातकोपवशादेव-
ज्ञात्वा धरागतिम् ॥ २५ ॥ प्रदद्भेषजं ह्युष्णं तद्दोषविनि-
॥ तदा नूनं भवेन्मृत्युः पित्तकोपेन भूयसा ॥ २६ ॥

किसीरोगीके पित्तकी व्याधि होवे और वैद्य बुद्धिभ्रमसें
नाडी अवगानमें समझकर उस रोगीके दोष दूर करनेको उस

उष्ण ( शुंठ्यादि ) औषध देय तो कहो एक तो पित्तदोषकी गरमी और सरे गरम ही दीनी औषध अब कहो वह रोगी पित्तकी गरमीके मारे मरेगा कि बचेगा? किंतु अवश्यही मरेगा।

सति वातभवे व्याधौ बुद्ध्यतिक्रमतो यदि ॥ नाडीगतिं पित्तवशादादौ ज्ञात्वा ततो भिषक् ॥ ३७॥ प्रददेद्भेषजं शीतं तद्दोषविनिवृत्तये ॥ तदा नूनं भवेन्मृत्युर्वातकोपेन भूयसा ॥ ३८ ॥

अर्थ—इसीप्रकार रोगीके देहमें वातजन्य रोग होय और वैद्य बुद्धिके भ्रमसें पित्तकी नाडी जानकर यदि उसरोगीको पित्तनाशक शीतल उपचार करे तो कहो अत्यंत शरद औषधसें रोगी सरदीके मारे मरेगा या बचेगा? किंतु अवश्यही मरेगा ।

अत्याश्चर्यमिदं लोके वर्त्तते दृश्यतां यथा ॥ वदन्त्येके दिनं रात्रिं केऽपि रात्रिं दिनं तथा ॥३९॥ एवं स्वेच्छाभिलापेन स्वल्पलोभेन मानवाः ॥ रोगिणां सुप्रियान्प्राणान्हरन्ति ज्ञानवर्जिताः ॥ ४० ॥

अर्थ—इस संसारमें अत्यंत आश्चर्यहै देखो कोई दिनको रात्रि और कोई रात्रिको दिन कहताहे। इसप्रकार अपनी अपनी इच्छानुसार बकतेहै और ए मूर्ख वैद्य थोडेसें लोभके कारण रोगियोंके परमप्रिय प्राणोंको हरण करतेहे । कहो इनसें बढकर कोन पामरहे जो विना विचारे अनर्थ करतेहै भाई यह वैद्यविद्या खेल नहींहे ।

अतएवं मया चित्ते सर्वमानीय तत्त्वतः ॥ कथ्यते नास्ति नास्तीह नाडीस्थानविचारणा ॥ ४१ ॥ किन्तु नाडीगतिः श्रेष्ठा शास्त्रकारैः प्रकीर्त्तिता ॥ न च तत्राहि सन्देहो लेशमात्रोऽपि विद्यते ॥ ४२ ॥ तत्प्रकारोप्ययं ज्ञेयः सावधानतया किल ॥ यथा सर्पजलौकादिगतिर्वातस्य गद्यते ॥ ४३ ॥ न तत्र कुरुते कोऽपि पित्तश्लेष्मभवं भ्रमम् ॥ कुलिङ्गकाकमण्डूकगतिः पित्तस्य कीर्त्यते ॥ ४४ ॥ न तत्र कोऽपि कु-

भ्रमम् ॥ कपोतानां मयूराणां हंसकुक्कु-
॥ ४५ ॥ या गतिः सा च विज्ञेया कफस्यैव गति-
॥ न तत्र कोऽपि कुरुते वातपित्तभवं भ्रमम् ॥ ४६ ॥
ऊपरकहेहुए सर्वकारणोंको अपने चित्तमें भलेप्रकार विचार-
कि नाडीके जो आदि मध्य और अंत्य ये स्थान किसीनें
वहीं हैं नहींहैं। तो क्याहै? इसलिये कहतेहैं कि नाडीकी जो ग-
सत्यहै क्योंकि इसमें सर्वग्रंथकर्त्ताओंकी संमतिहै और इसमें लेश-
संदेह नहींहै, उसप्रकारको तुम सावधानताकरके सुनो, जैसें सर्प
गति वातकीहै इसमें कोई भ्रम नहीं करे कि यह पित्तकी ना-
कफकी उसीप्रकार कुलिंग काक और मंडूककी गति पित्तकीहै इ-
तथा कफकी नाडीका कोई भ्रम नहीं करता; इसीप्रकार कपोत मो-
और कुक्कुट इनकी जो गतिहै वह कफकी है इसमें कोई यह नहीं कहे
गति कफकी नहींहैं वातपित्तकी है, इसीसें हमारा तो यही सिद्धांतहै
स्थान असत्य और गति सत्यहै।

वातादिकोंकीक्रमसें गति

वाताद्वक्रगता नाडी चपला पित्तवाहिनी ॥
स्थिरा श्लेष्मवती ज्ञेया मिश्रिते मिश्रिता भवेत् ॥ ४७ ॥
तिरछी वहतीहै, अतएव वातकी नाडी टेढी चलतीहै, अग्नि-
हो ऊपरको जातीहै अतएव पित्तकी नाडी ऊपरकी तरफ वहतीहै
चपलहै, जल नीचेको जाताहै, इसीसे प्रबल नहींहै अतएव कफकी
स्थिरहै और जो मिश्रित नाडीहै उनकी गतिभी मिलीहुई होतीहै
दिखाया कि द्विदोषजमें दोदोषके चिन्ह होतेहैं, त्रिदोषजमें तीनों
चिन्ह होतेहैं, कदाचित् कोई प्रश्न करे कि एकही नाडी चपल औ-
कैसें होसकतीहै।इस्सें कहतेहैं कि समय भेद होनेसें दोनों गति होसकतीहैं

वातादिकी विशेषगति

सर्पजलौकादिगतिं वदन्ति विबुधाः प्रभञ्जने नाडीम् ॥
पित्ते च काकलावकभेकादिगतिं विदुः सुधियः ॥४८॥

राजहंसमयूराणां पारावतकपोतयोः ॥
कुक्कुटादिगतिं धत्ते धमनी कफसंवृता ॥ ४९ ॥

अर्थ—सर्प और जोखकी गति पंडित जन वातकी नाडिकी गति कहतेहैं, अर्थात् जैसें सर्प और जोख टेढे तिरछे होकर चलतेहैं उसीप्रकार वादीकी नाडी चलतीहै । आदि शब्दसें विच्छूकी गतिका ग्रहणहे । उसी प्रकार पित्त-में काक ( कौआ ) लावक ( लवा ) और भेक ( मेंडका ) की गतिके सदृश नाडी चलती है अर्थात् जैसे कौआ, लवा, और मेंडका भुदकते उछलते चलतेहैं उसी प्रकार पित्तकी नाडी चलतीहै । आदिशब्दसें कुलिंग और चि-डा आदिकी गतिका ग्रहणहे । एवं राजहंस ( वतक ) मोर, खबूतर, कपोत ( पिंडुकिया) और मुरगा इन पक्षियोंकीसी अर्थात् ए पक्षी जैसें मंदमंद गति चलतेहे इसप्रकार कफकी नाडी चलतीहे । आदिशब्दसें हाथी और उत्तम स्त्रीकी चालका ग्रहण हे अर्थात् जैसे हाथी और उत्तम स्त्री झूमती हुई मंद मंद चलतीहे इसी प्रकार कफकी नाडी चलतीहै।

द्वंद्वजनाडीकी चाल

मुहुः सर्पगतिं नाडीं मुहुर्भेकगतिं तथा ॥ वातपित्तद्वयोद्भूतां प्रवदन्ति विचक्षणाः ॥ ५० ॥ भुजगादिगतिं चैव राजहंसग-तिं धराम् ॥ वातश्लेष्मसमुद्भूतां भाषन्ते तद्विदो जनाः ॥५१॥ मण्डूकादिगतिं नाडीं मयूरादिगतिं तथा ॥ पित्तश्लेष्मसमुद्भू-तां प्रवदन्ति महाधियः ॥ ५२ ॥

अर्थ—वारंवार सर्पगति ( टेढी) और वारंवार मेंडकाकी गति ( उछलती) नाडी चले उसको चतुरवैद्य वातपित्तकी नाडी कहतेहें । तथा कभी सर्पगति और कभी राजहंसकी गतिमें नाडी चले उसको पंडितजन वातकफकी नाडी कहतेहें । एवं कभी मेंडक और कभी मोरकी चाल चले उस नाडीको पि-त्तकफकी बुद्धिमान् वैद्य कहतेहें ॥

प्रकारान्तर

वातेऽधिके भवेन्नाडी प्रव्यक्ता तर्जनीतले ॥ पित्ते व्यक्ता म-ध्यमायां तृतीयांगुलिगा कफे ॥ ५३ ॥ तर्जनीमध्यमामध्ये

स्फुटा॥ अनामिकायां तर्जन्यां व्यक्ता वातक-
८४ ॥ मध्यमानामिकामध्ये स्फुटा पित्तकफेऽधि-
अंगुलित्रितयेऽपि स्यात्प्रव्यक्ता सन्निपाततः ॥ ८५ ॥
नाडी तर्जनीके नीचे चलतीहै । पित्तकी नाडी मध्यमा
। और कफकी नाडी तीसरी ऊंगली अर्थात् अनामिकाके
। वातपित्तकी नाडी तर्जनी और मध्यमाके नीचे चलतीहै।वा-
नाडी अनामिका और तर्जनीके नीचे चलतीहै । मध्यमा और अ-
नीचे पित्तकफाधिक नाडी चलतीहै । और तीनो ऊंगलियोंके नी-
नाडी गमन करतीहै ।

चलति धमनी वातपित्ततः ॥ वहेद्वक्रंचमन्दञ्च
त्वचः ॥ ८६ ॥ उत्प्लुत्य मन्दं चलति नाडी
॥

अर्थ—वातपित्ताधिक्यसें नाडी टेढी और उछलती हुई चलतीहै । वात-
और मन्द गमनकरतीहै । पित्तकफाधिक्यमें नाडी उछलीहुई मंद
।

त्रिदोषकी नाडी

उरगादिलावकादिहंसादीनांच बिभ्रती गमनम् ॥ ८७ ॥
वातादीनांच समं धमनी सम्बन्धमाधत्ते ॥
त्रिदोषके समान होनेसें नाडी सर्प, लवा, और हंस आदि
समान गमन करतीहै। समके कहनेसें न्यूनाधिक्यका त्यागहै यदि
दोषोंकी क्रमसें चले तो असाध्य नहींहै ।

सन्निपाततः ॥ ८८ ॥ कदाचिन्म-
न्दगमना कदाचिच्छीघ्रगा भवेत् ॥ त्रिदोषप्रभवे रोगे विज्ञे-
या हि भिषग्वरैः ॥ ८९ ॥
अर्थ—लवा तीतर और बटेरकी चाल नाडी संनिपातके कोपसें करतीहै
मंदगमन करे, और कभी शीघ्रगमनकरे, ऐसी नाडी त्रिदोषजन्य रोगमें

वैद्योंको जाननी चाहिये इस त्रिदोषमें पित्तके क्रमसें साध्यासाध्य और कृच्छ्रसाध्य जानना अर्थात् अधिकपित्तसें साध्य, मध्यसें कष्टसाध्य और पित्त सर्वथा नाडीमें न होयतो वह रोगी असाध्यहे ।

सामान्यतापूर्वकसुखसाध्यत्व

यदा यं धातुमाप्नोति तदा नाडी तथागतिः ॥
तथा हि सुखसाध्यत्वं नाडी ज्ञानेन बुध्यते ॥ ६० ॥

अर्थ–नाडी जिससमय जिसधातुमें प्राप्तहोय उससमय यदि उसका प्रकृति अनुसार चलना होय तो पीडा सुखसाध्य ऐसे नाडीज्ञानकरके जानी जातीहे इसका निष्कृष्टार्थ यहहे कि अपरान्हादि कालमें वातोल्वणा ,नाडी प्रथम वातकी गति करके चले, फिर क्रमसें पित्त और कफकी चालचले, किंतु पित्तोल्वणा वातगतिसें न चले तो सुखसाध्य जाननी यदि इस्से विपरीत होय तो विपरीत अर्थात् असाध्य जाननी जैसे किसीने कहाहे " नाडी यथा कालगतिस्त्रयाणां प्रकोपशान्त्यादिभिरेव भूयः "

असाध्यत्व

मन्दं मन्दं शिथिलशिथिलं व्याकुलं व्याकुलं वा
स्थित्वा स्थित्वा वहति धमनी याति नाशं च सूक्ष्मा ॥
नित्यं स्थानात्स्खलति पुनरप्यंगुलिं संस्पृशेद्वा
भावैरेवं बहुविधविधैः सन्निपातादसाध्या ॥ ६१ ॥

अर्थ–जो नाडी कभी प्रसरतारहित मंदमंद गमन करे, कभी स्खलित भावसें कभी व्याकुल व्याकुलवत् ( जैसें त्रासित मनुष्य चलताहे ) कभी ठहर ठहरके चले और जो संपूर्ण रूपसें लुप्तहोजाय अथवा बहुत सूक्ष्म वहे अर्थात् यह प्रतीत नहोय कि यह नाडी चलेहे या नहीं चले और जो नित्यस्थान अर्थात् अंगुष्ठमूलको परित्यागकरदे, इसीप्रकार कुछकालमें फिर अपने स्थानमें प्रगटहोय ऊंगलियोंको आघातकरे, ऐसे अनेक प्रकारके भावोंकरके नाडीको मृत्युकी कारण जाननी ।

शीतत्वं शीतत्वे तापिता शिरा ॥
नानाविधगतिर्यस्य तस्य मृत्युर्न संशयः॥६२॥

प्राणीके देहमें अत्यंत ताप होय परंतु नाडी शीतल होय, अत्यत शीतल होय और नाडी उष्ण प्रतीतहो, तथा जिसनाडीकी गति होय उसरोगीकी निश्चय मृत्यु होय, इस श्लोकमें महादाहके निवारणार्थहै।

त्रिदोषे स्पन्दते नाडी मृत्युकालेऽपि निश्चला ॥ ६३ ॥

मृत्युकालमें भी नाडी सामान्य भावसें चलतीहे अतीसारादि रोगोंमें हाथपैरमें स्वेदादिक करनेसें नाडीका तड-होताहे।

पूर्वं पित्तगतिं प्रभञ्जनगतिं श्लेष्माणमाबिभ्रतीम्
स्वस्थानभ्रमणं मुहुर्विदधतीं चक्रादिरूढामिव ॥
तीव्रत्वं दधतीं कलापिगतिकां सूक्ष्मत्वमातन्वतीम्
नो साध्यां धमनीं वदन्ति सुधियो नाडीगतिज्ञानिनः॥६४॥

अर्थ-प्रथम पित्तगतिसें चले (अर्थात् प्रथम वातगति चलना चाहिये त्याग दे यह विपरीत क्रम दिखाया) फिर वातगति और फिर कफकी चले तथा अपने स्थानको छोड वारंवार अनेक प्रकारसें चक्र (चाक) चाकफेरीके सदृश भ्रमणकरे, कभी तीव्रवेगसें चले और कभी मोर-समान उत्तरोत्तर मंद पडजावे ऐसी नाडीको नाडीके ज्ञाता साध्य किंतु असाध्य कहतेहैं।

यात्युच्चा च स्थिरात्यन्ता या चेयं मांसवाहिनी ॥
या च सूक्ष्मा च वक्रा च तामसाध्यां विदुर्बुधाः ॥ ६५ ॥

अर्थ-जो नाडी अत्यंत ऊंची अत्यंत स्थिर, और जो मांसवाहिनी मांसाहारकरनेसें जैसी चले ऐसी चलने लगे और जो अत्यंत सूक्ष्म टेढीहो उसको वैद्यजन असाध्य कहतेहैं।

---

१ भीमत्वं दधतीं कदाचिदपि वा इति पाठांतरम्।

असाध्यनाडीकापरिहार

भारप्रवाहमूर्च्छाभयशोकप्रमुखकारणान्नाडी ॥
संमूर्च्छितापि गाढं पुनरपि सा जीवनं धत्ते ॥ ६६ ॥

अर्थ—अत्यंत बोझाके उठानेसैं, अथवा विषवेग धाराके वहनेसे, रुधिर देखनेके कारण जो मूर्छित हो गयाहो, राक्षसादि दर्शनकरके भयभीततासैं ध-नपुत्रादि नष्ट होनेके शोकसैं जो नाडी अत्यंत स्पन्दरहितभी होगईहो वो फि-रभी साध्यताको प्राप्त होतीहै कोई भावप्रवाह ऐसा पाठमानताहै सो असत्‌है।

पतितः सन्धितो भेदी नष्टशुक्रश्च यो नरः ॥
शाम्यते विस्मयस्तस्य न किञ्चिन्मृत्युकारणम् ॥ ६७ ॥

अर्थ—जो उच्चस्थानादिसैं गिराहो, हड्डी आदिके जोडनेसैं, अतिसार रोगवाला, जिसके यक्ष्मा आदि रोगके कारण अथवा रमणकरनेके कारण शुक्रक्षीण होगयाहो, ऐसे मनुष्योंको यदि नाडी अत्यंत क्षीणभी होगईहो त-थापि मृत्युका कारण नहीहै, अर्थात् असाध्यके विस्मयको दूरकरैहै ।

तथा भूताभिषङ्गेऽपि त्रिदोषवदुपस्थिता ॥ समाङ्गा वहते नाडी तथा च न क्रमंगता॥अपमृत्युर्न रोगाङ्गा नाडी तत्सन्निपातवत् ६८

अर्थ—एवं भूताभिषंग अर्थात् भूतप्रेतबाधामें यदि नाडी सन्निपातके स-दृश चले तथा यह नाडी वातपित्त कफ स्वभाव क्रमवालीहो किंतु वे क्रम न होय तो उस सन्निपातके सदृश नाडीसेंभी मृत्युका भय नहीहै ।

स्वस्थानहीने शोके च हिमाक्रान्ते च निर्गदाः ॥
भवन्ति निश्चला नाड्यो न किञ्चित्तत्र दूषणम् ॥ ६९ ॥

अर्थ—उच्चस्थानसैं शोक और हिम ( बर्फ कोहल आदिकी शरदी )सैं यदि नाडी निश्चल होय फिरभी प्रकट होय इस्मे मृत्यु शंकाका भय नहीहै। इस श्लोकमें " निर्गदा " जो पदहै सो असंगतहै । क्यों कि निर्गदा नाडीभी निश्चला होतीहै ।

स्तोकं वातकफं दुष्टं पित्तं वहति दारुणम् ॥
पित्तस्थानं विजानीयाद्भेषजं तस्य कारयेत् ॥ ७० ॥

वातकफयुक्त और पित्त जिसमें प्रबल होय तो उस-
करना चाहिये, वो असाध्य नहींहै।
यावद्धमन्या नोपजायते ॥
सत्त्वेऽपि नासाध्यत्वमिति स्थितिः ॥ ७१ ॥
नाडी स्वस्थान कहिये अंगुष्ठमूलसैं च्युत न होय, ताव-
करे यह असाध्य नहींहै।
प्रसङ्गवश कालनिर्णय कहतेहैं
भूलता भुजगाकारा नाडी देहस्य संक्रमात् ॥
विशीर्णा क्षीणतां याति मासान्ते मरणं भवेत् ॥ ७२ ॥
नाडी कैंचुएके सदृश कृश और टेढी चले, कभी सर्पके समान
और तिरछी चले, तथा कभी अलक्ष और अति कृशता पूर्वक-
एवं कभी देह सूजन आदिसैं स्थूल होजावे और कभी कृशहो जा-
वह रोगी दूसरे महिनेमें मरे।
क्षणाद्गच्छति वेगेन शांततां लभते क्षणात् ॥
सप्ताहान्मरणं तस्य यद्यङ्गं शोथवर्जितः ॥ ७३ ॥
नाडी जल्दी चले कभी चलनेसैं रहि जावे और देहमें शोथ
तो उस प्राणीकी सातदिनमें मृत्यु होय।
निरीक्ष्या दक्षिणे पादे तदा चैषा विशेषतः ॥
मुखे नाडी वहेन्नित्यं ततस्तु दिनतुर्यकम् ॥ ७४ ॥
अर्थ—पुरुषके दहने पैरमें और स्त्रीके वामपैरमें यदि नाडी विशेष संचार-
तथा आदिमें नित्य नाडी चले तो वहरोगी चारादिन जीवे। आदिशब्द-
जगे तर्जनी ऊंगली जाननी।
हिमवद्विशदा नाडी ज्वरदाहेन तापिनाम् ॥
त्रिदोषस्पर्शभजता तदा मृत्युर्दिनत्रयात् ॥ ७५ ॥
अर्थ—सन्निपात ज्वर दाहसैं संतप्त रोगीकी नाडी यदि शीतल और नि-
होय तो वह रोगी तीन दिनमें मरे।

*तत्स्थचिन्हस्य सत्वेपीति पाठान्तरम्।

गतिन्तु भ्रमरस्येव वहेदेकदिनेन तु ॥

अर्थ—जिस प्राणीकी नाडी भ्रमरके सदृश गमन करे अर्थात् जैसें भौंरा कुछ दूर उडकर चला जाताहे ओर फिर उसीजगे आय जाय जाताहे इस प्रकार नाडी चलनेसें उसकी एकदिनमें मृत्यु होय ।

कन्देन स्पन्दते नित्यं पुनर्लगति नाङ्गुलौ ॥ ७६ ॥
मरणे डमरूकारा भवेदेकदिनेन तु ॥

अर्थ—मरणमें नाडी डमरूके आकार होतीहे, वो १ दिनमें मरे ।

दृश्यते चरणे नाडी करे नेवाधि दृश्यते ॥
मुखं विकसितं यस्य तं दूरात्परिवर्जयेत् ॥ ७७ ॥

अर्थ—जिसके चरणमें नाडी प्रतीत होय और हाथमें न मालुमहो, तथा जिसका मुख खुलगयाहो उसे वैद्य त्यागदेय ।

वातपित्तकफाश्चापि त्रयो यस्यां समाश्रिताः ॥
कृच्छ्रसाध्यामसाध्यां वा प्राहुर्वैद्यविशारदाः ॥ ७८ ॥

अर्थ—जिसकी नाडीमें वातपित्त ओर कफ ए तीनोंदोष होय उसरोगीको बुद्धिवान् वैद्य कृच्छ्रसाध्य अथवा असाध्य कहतेहे ।

शीघ्रा नाडी मलोपेता शीतला वाथ दृश्यते ॥
द्वितीयदिवसे मृत्युर्नाडीविज्ञातृभाषितम् ॥७९॥

अर्थ—जिस रोगीकी नाडी बहुधा मलदूषित होकर शीघ्र चले,किंवा शीतल प्रतीतहो उस रोगीकी दूसरे दिन मृत्यु होय, इस प्रकार नाडीज्ञानपारंगत वैद्योंनें कहाहे ।

मुखे नाडी वहेत्तीव्रा कदाचिच्छीतला वहेत् ॥
आयाति पिच्छलस्वेदः सप्तरात्रं न जीवति ॥ ८० ॥

अर्थ—बाननाडी तीव्रगति, तथा कभी मन्द०, तथा अगमेंसें गाढा पसीना निकले तो वह रोगी सातरात्रि नहीं बचे ।

देहे शैत्यं मुखे श्वासो नाडी तीव्रा विदाहिनी ॥
मासार्द्धं जीवितं तस्य नाडीविज्ञातृभाषितम् ॥ ८१ ॥

शीतलता, मुखसैं अत्यंत श्वास छोडे, तथा नाडी तीव्र उसका अर्धमास आयुष्यहै, ऐसैं नाडीज्ञाताओंने कहाहै।

**नाडी यदा नास्ति मध्ये शैत्यं बहिः क्रमः ॥**
**मन्दा वहेन्नाडी त्रिरात्रं नैव जीवति ॥ ८२ ॥**

वातनाडी चले नहीं अंतर्गत शीतहो तथा बाहर ग्ला- नाडी चले तो वह रोगी तीनरात्रि नहीं जीवे।

**अतिसूक्ष्मातिवेगा च शीतला च भवेद्यदि ॥**
**तदा वैद्यो विजानीयात्स रोगी त्वायुषः क्षयी॥ ८३ ॥**

कालमें नाडी अति सूक्ष्म किंवा अतिवेगवान् और शीतल रोगी क्षीण आयुहै ऐसैं वैद्य जाने।

**विद्युद्द्रोगिणां नाडी दृश्यते न च दृश्यते ॥**
**अकालविद्युत्पातेव स गच्छेद्यमसादनम् ॥ ८४ ॥**

रोगीकी नाडी कभी कभी विजलीके समान फडकजावे औ- अस्तहो जावे, वो रोगी अकस्मात् जैसैं विजली गिरतीहै, इसप्रकार यमराजके घर जाय।

**तिर्यगुष्णा च या नाडी सर्पगा वेगवत्तरा ॥**
**कफपूरितकंठस्य जीवितं तस्य दुर्लभम् ॥ ८५ ॥**

उष्ण वक्रगति तथा सर्पके समान बहुत वेगवानहो, तथा कं- ठ कफसे भरजावे ऐसा रोगीका जीवन दुर्लभ जानना।

**चला चलितवेगा च नासिकाधारसंयुता ॥**
**शीतला दृश्यते या च याममध्येन मृत्युदा॥ ८६ ॥**

नाडी कांपनेवाली तथा चंचल नासिकाके श्वासोच्छ्वास चलनेवाली और शीतल ऐसी प्रतीतहो वो रोगी एकप्रहरमें ऐसा जानना।

**शीघ्रा नाडी मलोपेता मध्याह्नेऽग्निसमो ज्वरः ॥**
**दिनैकं जीवितं तस्य द्वितीयेऽह्नि म्रियेत सः ॥ ८७॥**

अर्थ–जिस रोगीकी त्रिदोषयुक्त नाडी बहुतजल्दी चले, तथा मध्यान्हमें अग्निके समान ज्वर आवे, उस रोगीकी आयु एकदिनकीहै दिन मृत्यु होय ।

स्कन्देन स्पन्दते नित्यं पुनर्लगति नाङ्गुलौ ॥
मध्ये द्वादशयामानां मृत्युर्भवति निश्चितम् ॥ ८८ ॥

अर्थ–जो नाडी अपने मूलस्थानमें फडके नही और ऊंगलियोंका स्पर्श करे उसकी बारह प्रहरमें मृत्यु होय, ऐसा जानना ।

स्थित्वा नाडी मुखे यस्य विद्युद्द्योतिरिवेक्षते ॥
दिनैकं जीवितं तस्य द्वितीये म्रियते ध्रुवम् ॥ ८९ ॥

अर्थ–जिस रोगीकी नाडी मूलस्थानके अग्रभागमें ठहरकर बिजलीके सदृश तडफजावे वह एकदिन जीवे, दूसरे दिन निश्चय मरे ।

स्वस्थानविच्युता नाडी यदा वहति वा न वा ॥
ज्वाला च हृदये तीव्रा तथा ज्वालावधि स्थितिः ॥ ९० ॥

अर्थ–जिस रोगीकी नाडी अपने स्थानसें विच्युतहो ( छूट ) कर कभी चले कभी नहीं चले और हृदयमें तीव्र दाह होय तो जबतक हृदयमें ज्वालाहे तावत्काल रोगीका जीवन है ।

अङ्गुष्ठमूलतो बाह्ये द्व्यंगुले यदि नाडिका ॥
प्रहरार्द्धाद्बहिर्मृत्युं जानीयाच्च विचक्षणः ॥ ९१ ॥

अर्थ–अंगुष्ठमूल अर्थात् तर्जनी उंगली धरनेके स्थलमें यदि नाडीकी गति प्रतीत नहो, केवल मध्यमा और अनामिका इन दो अंगुलीसें प्रतीतहोय तो उस रोगीकी अर्ध प्रहरके उपरांत मृत्यु होय ।

सार्द्धद्वयाङ्गुलाद्बाह्ये यदि तिष्ठति नाडिका ॥
प्रहरैकाद्बहिर्मृत्युं जानीयाच्च विचक्षणः ॥ ९२ ॥

अर्थ–नाडी मूलस्थानमें २॥ अंगुल अंतर अर्थात् यदि केवल काके शेपार्द्ध मात्रमें फडके उसकी प्रहरउपरांत अर्थात् दूसरे प्रहरमें

